# ॥ जाहिर खबर ॥

श्री जैन संघ से विनती करने में आती है कि महोपाध्याय जी श्री सुमति सागर जी महाराज के सदुपदेश से कोटा-छबड़ा आदि के संघ की द्रव्य सहायता से हिन्दी भाषा में शास्त्र छपाने के लिये यहां "जैन छापाखाना" खोला है, इसमें कल्पसूत्रादि छप कर तैयार हो चुके हैं उनको अवश्य मंगवाइये।

कल्पसूत्र अल्प मूल्य २) दशवैकालिक मूल भावार्थ सहित १) पर्वकथा संग्रह सरल संस्कृत में साधु श्रावक आराधना सहित १)

और उत्तराध्ययन सूत्र, विपाक सूत्र, अंतगड दशा, उववाई आदि छप रहे हैं तथा उपासक दशा, अनुत्तरोववाई, रायपसेणीय, ज्ञाताजी आदि छपने वाले हैं। ५) सहायतार्थ भेजकर स्थाई ग्राहक बनने वालों को पौनी कीमत में सब सूत्र भेजे जायेंगे।

इस छापाखाने में अच्छी सुन्दर और सस्ती छपाई होती है और उसकी बचत ज्ञान भंडार जीवदया आदि परोपकार में लगती है। इसलिये आप अपनी २ छपाई का काम यहां पर अवश्य भेजें।

पत्र व्यवहार का पता—

जैन छापाखाना, कोटा (राजपूताना)

॥ अर्ह ॥

# चैत्री पूर्णिमा-देववंदन-विधि।

—विधाता—

गुणाचार्य-गणाधीश-श्रीमद् हरिसागरजी महाराज
चरणारविन्द-मकरंद लम्पट मिलिन्दो

मुनि कवीन्द्रसागर

( प्रकाशयित्री )

साध्वी मुख्या श्रीमती हुलासश्रीजी की विदुषी
शिष्या ( साम्प्रत स्वर्गीया ) श्रीमती सुव्रत
श्रीजी के सदुपदेश से फलोदी नगर
निवासी श्रीयुत जवाहरमलजी
जोगराजजी श्रावक
दत्तद्रव्य से

श्रीमती पुण्यश्रीजी स्मारक ग्रन्थमाला
जयपुर

वीराब्द-२४६१ भेट वि० १९९१

श्री हिन्दी जैनागम प्रकाशक जैन प्रेस, कोटा

# दो शब्द

इस प्रस्तुत पुस्तकका विषय है " तीर्थाधिराज सिद्धाचल"। उस सर्व प्रसिद्ध महातीर्थ के लिये जैन जनता सदैव भक्ति से नत मस्तक रहा करती है। जैन जनता को उसका परिचय देना मानो अपनी माँ के आगे मामे के गुण को गाना है।

प्रत्येक वर्षकी चैत्री पूर्णिमा के दिन इस महातीर्थ का भाविक भव्यात्मा व्रत पुरस्सर दर्शन वन्दन स्पर्शन पूजन आदि विशेषरूप से करते हैं। कई लोग खास तीर्थ पर जाकर और कई लोग स्व-स्थान में ही तीर्थ वन्दन विधि को करते हैं।

उस विधि में बोलने योग्य चैत्य वन्दन—स्तवन और स्तुतियों का सुचारु संग्रह आज तक कहीं पर भी नहीं छपा था। इसलिये भक्त लोगों को देववन्दन विधि करने को इधर उधर कई पुस्तकें ढूंढनी पडतीं थीं। उनकी असुविधा मिटाने के लिये विदुषी साध्वी श्रेष्ठा श्रीमती विनयश्रीजीने और श्रीमती जतनश्रीजीने देववन्दन विधि को नये ढग से लिखने की प्रेरणा की। उसी प्रेरणा का ही यह फल पुस्तक रूप में पाठकों की सेवामें उपस्थित है। भक्त पाठक इसका रसास्वाद करें।

इस पुस्तक मुद्रण में साध्वी मुख्या श्रीमती हुलासश्रीजीकी विदुषी शिष्या सुव्रतश्रीजी ( जो कि पुस्तक प्रकाशन होनेसे पूर्व में ही स्वर्ग वासिनी होगई है ) के उपदेश से फलोदी निवासी धर्म प्रेमी श्रावक श्रीयुत जवाहरमलजी जोगराजजी झावकने द्रव्य सहायता दी है एतदर्थ वे धन्यवाद के पात्र है।

* दृष्टि दोष से मुद्रणकर्ता की असावधानी से इसमें कहीं अशुद्धि हुई हो तो पाठक सुधार कर पढ़ें।

भवदीय प्रार्थी—
कवीन्द्रसागर

* नोट-प्रस्तुत पुस्तक में पाठकगण अन्यत्र शुद्धाशुद्धि पत्रक देखें



# समर्पण

जोधपुर में अपने विस्तृत और समृद्ध "पारख परिवार को" छोड़ कर "श्रीसिद्धाचल तीर्थाधिराज की परम पुनीत छाया में पूज्यपाद गणाधीश्वर गुरुदेव श्री श्री श्री १००८ "श्रीमद् हरिसागरजी" महाराज साहब की परम दया से ७१ वर्ष की वृद्ध अवस्था में भी आदर्श युवावस्था के आत्म बल से सम्यग् दर्शन और सम्यग् ज्ञान के साथ सम्यक् चारित्र रत्न को स्वीकार करके अप्रमत्त भाव से मोक्ष मार्ग में प्रवृत्ति करने वाले चारित्र पर्याय में मुझ से लघु होने पर भी वयोवृद्ध पर्याय को धारण करने वाले, दीक्षित होकर महाव्रतों के साथ आत्म साधना करते हुए विक्रमाब्द १९९० कार्तिक कृष्णा ४ के दिन समाधिमरण को पाकर के [illegible] को धारण करने वाले, मेरे लघु गुरु भ्राता "[illegible] की" स्वर्गीय पुण्यात्मा को उन्हीं के परम प्रिय "तीर्थाधिराज श्री सिद्धाचलजी की" "चैत्री पूर्णिमा देववन्दन तिथि" सहर्ष सप्रेम समर्पण करता हूँ।

भवदनुरागी—

कवीन्द्र सागर

॥ अर्हं ॥

❀ श्रीमत्सुखसागर भगवद् हरिपूज्य गुरु तीर्थेश्वराय नमः ❀

# चैत्री पूर्णिमा-देववन्दन-विधि



॥ दोहा ॥

श्रीमत्सद्गुरु मुख कथित—सुव्रत विधि विस्तार।
चैत्री पूनम पर्व में, आराधो नर नार॥१॥

सौराष्ट्र देश को पावन करने वाले तीर्थाधिराज श्रीसिद्धाचल गिरिराज पर पांचकोटि साधुओं के साथ श्रीआदिनाथ भगवान के प्रथम गणधर श्रीपुण्डरीक स्वामी चैत्र मास की पूर्णिमा के दिन अनादि काल की परम्परासे आत्म सम्बद्ध घाती-अघाती ज्ञानावरणीयादि आठ कर्मों का अन्त करके अनन्त अव्याबाध मोक्ष को पाए। उसी दिन से यह तीर्थ "श्रीपुण्डरीक गिरि" इस शुभ नाम से प्रसिद्ध हुआ। अनन्त काल की अपेक्षा से अनन्त भव्यात्माओं की आत्मसिद्धि यहाँ [illegible]
के शुभ नाम से [illegible] ऐसे २१इस [illegible]

१०८ सार्थक नाम हैं। इस परम पावन तीर्थ की चैत्री पूनम पर्व के दिन यात्रा करने से अपूर्व लाभ होता है जैसे कहा भी है कि —

त्रैलोक्ये यानि तीर्थानि, तेषां यथात्रया फलम्।
पुण्डरीक गिरेर्यात्रा, तदेकापि तनोत्यहो ॥ १ ॥
चैत्रस्य पूर्णिमास्यातु, यात्रा शत्रुंजयाचले।
स्वर्गापवर्ग सौख्यानि, कुरुते करगाण्यहो ॥ २ ॥

अर्थात्—तीन लोक में जो तीर्थ हैं, उनकी यात्रा करने से जो फल होता है, उस फल को श्रीपुण्डरीक तीर्थाधिराज की एक यात्रा देती है। चैत्र की पूर्णिमा के दिन श्रीशत्रुंजय तीर्थ की यात्रा जो भव्यात्मा करते हैं, वे स्वर्ग और मोक्ष के सुखों को हस्तगत करते हैं. इस तीर्थ में चैत्री पूनम का आराधन करने से-साधन के अभाव में स्वग्राम, नगर, पुर, पाटन आदि स्थानों में श्रीसिद्धाचलजी जिस दिशा में हों उस दिशा के बागों में मैदानों में अथवा किसी पवित्र स्थान में ही यथा साध्य श्रीसिद्धाचलतीर्थ की स्थापना करके श्रीपुण्डरीक स्वामी का ध्यान करने से भव्यजीव-कर्मों का क्षय करके अजरामर-मोक्ष गति को प्राप्त करते हैं। इसलिए भव्यात्माओं को इस पुण्य पर्व-

चैत्री पूर्णिमा के दिन श्रीसिद्धाचल तीर्थाधिराज पर अथवा श्रीसिद्धाचलजी की स्थापना करके सुव्रताचरण करना चाहिए।

विधिपूर्वक किया हुआ काम शीघ्रातिशीघ्र फल देनेवाला होता है। इस पर्व की आराधना में इस प्रकार की विधि को करे।

चैत्री पूर्णिमा के दिन प्रातः काल मे सब बाधाओं से मुक्त होकर प्रतिक्रमण करे। प्राभातिक कृत्य कर लेने के बाद स्नानादि से शुद्ध हो, शुद्ध वस्त्र पहन कर अक्षतचॉवल-नारियल रोकडनाणा लेकर पचपरमेष्ठिका ध्यान करता हुआ यतना पूर्वक श्रीगुरुमहाराज के पास जावे। गुरुमहाराज को वन्दन करे। सविनय प्रार्थना करे कि पूज्यवर! चैत्री पूनम पर्वका आराधन करना चाहता हू। कृपा कर आप मुझे व्रत उचराइए. गुरुमहाराज के पास यथाविधि व्रतोचारण करके- चैत्री पूर्णिमा पर्वका माहात्म्य सुने। तदनन्तर श्रीजिन-मन्दिर में जाकर यथाशक्ति द्रव्य-भाव से प्रभुपूजा करे। शुभ मुहूर्त में अपने स्थान से श्रीसिद्धाचल तीर्था-धिराज जिस दिशा में हो उस दिशा में मुख करके प्रणिपात-नमस्कार पूर्वक "नमो तीर्थाधिराजाय"

करे। चावलों की ढेरी बना कर श्रीसिद्धाचलजी की स्थापना करे। उस ढेरी पर श्रीसिद्धाचलजी का पट्ट हो तो बाधे। न हो तो श्रीऋषभदेव भगवान की अथवा श्रीपुण्डरीक स्वामी की प्रतिमा या फोटू स्थापन करे। सिंहासन में भगवान को पधरावे। मुक्ता-फलों से अथवा चावल-अक्षतों से श्रीतीर्थाधिराज को वधावे। केसर, चन्दन आदिक अष्ट द्रव्यों से पूजा करे। तीन प्रदक्षिणा देवे। बाद में श्रीवीतराग प्रतिमा की द्रव्यपूजा इस प्रकार करे।

आगे अष्ट मंगलिक की स्थापना करे। मंगलिक पट्ट न हो तो आठ अक्षतों की ढेरियाँ बनावे। प्रभु-प्रतिमा को पंचामृत से स्नान करावे। अंग लूहणा करे। प्रभु के चरणांगुष्ठ में दश तिलक करे। दश नवकार गिने। दश फूल या फूलमालाएँ प्रभु को चढ़ावे। दश फल श्रीफल, दाडिम, नारंगी, सेब, सुपारी आदि फल सामने पट्टे पर चढ़ावे। दश साथिये करे। दश दीपक करे। दश जाति के मिष्टान्न नैवेद्य रूप में चढ़ावे। इस प्रकार द्रव्य पूजा करके श्रीसिद्धाचलजी की भावपूजा निमित्त तद्गुणगर्भित स्तुति इस प्रकार करे—

॥ हरि गीत छन्द ॥

कल्याण-कमला-मन्दिर गुण-सुन्दर सुखसागर,
भगवत्प्रभावपर सदा हरिपूज्यमात्मगुणोत्तरम् ।
बहुमोदभार-भर पर परमोदय नतनागर,
सविनय कवीन्द्र सुकीर्तित त नौमि सिद्धगिरीश्वरम् ॥

तदनन्तर खमासमण पूर्वक दूहे बोलता हुआ २१ नमस्कार करे।

॥ दोहा ॥

ॐ अर्हं सुखसिन्धुपद, सिद्धाचल जयकार।
सिद्ध अचल सुख के लिए, वंदू वार वार ॥ १ ॥
विमल द्रव्य अरु भावयुत, क्षेत्र काल जहँ सार।
होते याते विमलगिरि, वंदू वार वार ॥ २ ॥
अंतरंग बहिरंग के, होत शत्रु सहार।
शत्रुंजय सयोगतें, वंदू वार वार ॥ ३ ॥
अविकल साधन सिद्धि में, सिद्धक्षेत्र निर्धार।
निज पद सिद्धि निमित्त से, वंदू वार वार ॥ ४ ॥
भवसागर मन्थन महा, मन्दर गिरि अनुसार।
पर्वतेन्द्र शाश्वत शिवद, वंदू वार वार ॥ ५ ॥
सर्व काम दाता विशद, पुण्यराशि अवतार।
आप अकर्मक हेतुसे, वंदू वार वार ॥ ६ ॥
पृथ्वीपीठ कैलाशवर, पुष्पदन्त आकार।

श्रीपद सुरढ महागिरि, वदूं वार वार ॥ ७ ॥
सिद्धाचल के टिन्यतम, तालध्वज गिरनार
आदि शिखर इकवीस को, वदूं वार वार ॥ ८ ॥
सिद्ध अनन्त हुए जहा, साधन गुण विस्तार
सिद्धराज याते अचल, वदूं वार वार ॥ ९ ॥
तीर्थराज सब तीर्थ मे, सहज सुतारणहार
सुव्रत विधि सेवा करूँ, वदूं वार वार ॥ १० ॥
युगल धर्म धारक प्रभु, पूर्व नवाणु वार
समवसरे गिरिराज पे, वदूं वार वार ॥ ११ ॥
अजित शांति जिनवर रहे, चौमासी श्रीकार
याते पावनपद अचल, वदूं वार वार ॥ १२ ॥
नेमि विना तेवीस जिन, करते परउपकार
पावन गिरिवर को करें, वदूं वार वार ॥ १३ ॥
पुण्डरीक सेवा करे, जो भविजन अविकार
भवजल निधि हेला तिरें, वदूं वार वार ॥ १४ ॥
मुर्गा मिटकर नर हुआ, नृपवर चन्द उदार
सूर्यकुण्ड जल योगतें, वदूं वार वार ॥ १५ ॥
रायण रूख सुसिद्धवड, जहँ महिमा भण्डार
छाया भवमाया हरे, वदूं वार वार ॥ १६ ॥
शत्रुंजी निर्मल जले, त्रिविधि ताप अपहार
कर्म कलक रहे नहीं, वदूं वार वार ॥ १७ ॥

पापी जन भी जो लहे, शत्रुंजय आधार।
हो अपाप परमात्मा, वंदू वार वार ॥ १८ ॥

पांच कोटि मुनि संग में, पुण्डरीक गणधार।
चैत्रीपूनम शिव गये, वंदू वार वार ॥ १९ ॥

नाम थापना द्रव्य अरु, भाव विशेष प्रकार।
निक्षेपा गिरिराज के, वंदू वार वार ॥२०॥

सुखसागर भगवान हरि-पूज्य गिरीश्वर सार।
दिव्य कवीन्द्र सुगीतपद, वंदू वार वार ॥२१॥

इसके बाद दश का देववन्दन करने के लिये "इच्छामि खमासमणो वंदिउ जावणिज्जाए निसिहियाए मत्थएण वंदामि" कह कर "इच्छा कारेण संदिसह भगवन् चैत्यवंदन करूँ" कह कर बाया घुटना खडा करके मधुर कंठ से चैत्यवन्दन ( श्रीसिद्धाचल गुणगर्भित १० गाथा का ) करे।

# श्रीसिद्धाचल तीर्थराज चैत्यवन्दन

॥ हरि गीत छन्द ॥

युग आदिमें प्रभु आदिने जिसको सनाथ बना दिया,
पूरव नवाणु वार निजपद शरण दे पावन किया।
जिसके अणु अणु में भरा है दिव्य तेज अनुत्तर,

तेजोमय तमहं सदा प्रणमामि सिद्धगिरीश्वरम् ॥ १ ॥

योगी तथा भोगी जहाँ निज साध्य साधनता धरे,
ह अन्तराय अनन्त उनका अन्त भी जल्दी करे।
संसार मे सर्वोच्चपद पावे अचल सुख निर्भर,
त साध्य-सिद्धिकर सदा प्रणमामि सिद्धगिरीश्वरम् ॥२॥

जहँ पुण्यमूर्ति अनन्त साधक साधुओं की भावना,
सन्ताप हर देती विमल फलशालिनी संभावना।
विस्तारती आत्मिक अनन्त सुकान्त गुण रत्नाकर,
त दिव्य-भाव भर सदा प्रणमामि सिद्धगिरीश्वरम् ॥३॥

बहती विमल धारा जहाँ शत्रुजयी सुखदा नदी,
जो दूर करती है अनादि कुकर्म की सारी बदी।
है आत्मभूमि मे बहाती शान्त रस-सुख-निर्झर,
विमलाचल तमहं सदा प्रणमामि सिद्धगिरीश्वरम् ॥४॥

पापी अधम जन भी जहाँ तप-जप करे हो संयमी,
होवे अपाप सुरम्य वे उनके न हो कुछ भी कमी।
वे मुक्तिरमणी रमण सुख भोगे अशेष अनश्वर,
तमहं महा महिमामय प्रणमामि सिद्धगिरीश्वरम् ॥५॥

जहँ अन्धकार विकार का लवलेश भी रहता नहीं,
अविवेक पूरित विकलता का अंश भी रहता नहीं।
जहँ हृदय होता है प्रकाशित सच्चिदात्मक भास्वर,
ध्येय मत तमहं सदा प्रणमामि सिद्धगिरीश्वरम् ॥ ६ ॥

जो है रजोमय आप पर परके रजोगुण को हरे,
है आप खूब कठोर पर जो और को कोमल करे।
आश्चर्यका अवतार तारक जो भवोदधि दुस्तर,
सत्य शिव तमहं सदा प्रणमामि सिद्धगिरीश्वरम् ॥ ७ ॥
जहँ क्रोध-मान तथैव माया लोभका चलता नहीं,
जहँ पूर्व सुकृतके बिना जाना कभी मिलता नहीं।
जो है स्वयं जड किन्तु हरता है जडत्व सुदुर्धर,
जन-शंकर तमहं सदा प्रणमामि सिद्धगिरीश्वरम् ॥ ८ ॥
जहँ रोग शोक वियोग सारे नाश हैं होते सही,
दुर्भाग्य दुःख विशेष कर ढूंढे जहा मिलते नहीं।
सौभाग्य-सुख प्रतिपद जहा पाते सुभव्य मनोहर,
परमोत्तम तमहं सदा प्रणमामि सिद्धगिरी-वरम् ॥ ९ ॥
जहँ पचकोटि सुसाधुगण मे चैत्र पूनम पर्व मे,
श्री पुण्डरीक गणाधिनायक हैं गए अपवर्ग में।
सुखसिन्धु विभु भगवान श्रीहरिपूज्यपद पाए पर,
सविनय कवीन्द्र-सुकीर्तिन त नौमि सिद्धगिरीश्वरम्॥१०॥

---

इसके बाद "जकिंचि"–"नमुत्थुण"–"जावंति चेइ-आइ"–"जावन्तकेवि साहू"–"नमोऽर्हत्" कह कर श्री शत्रुंजय तीर्थराज गुण गर्भित १० गाथाका स्तवन कहे।

# श्रीसिद्धाचल तीर्थराज स्तवन

( तर्ज-केसरिया थासु प्रीत करीरे सचे भाव सु )

सिद्धाचल वन्दो सिद्ध-अचल सुखके लिए ॥ टेर ॥

लौकिक धर्म महा मृगतृष्णा-रूप भयकर भारी।
सिद्धाचल-सेवा लोकोत्तर-धर्म परम हित कारी रे।
सिद्धा० ॥ १ ॥

कृष्णादिक लेश्यासयोजित-मन वच-वपु व्यापारे।
प्रकटित पाप पटल को झटपट-सिद्धाचल सहारे रे।
सिद्धा० ॥ २ ॥

सिंह सर्प शवरादिक प्राणी, हिंसक क्रूर अपारा।
सिद्धाचल दर्शन-दर्शन पा, होते हैं भव पारा रे।
सिद्धा० ॥ ३ ॥

अन्यतीर्थ मे दान शील तप-आदिक जो फल दाता।
सिद्धाचल दर्शन-दर्शनतें, अधिक फले सुखसाता रे।
सिद्धा० ॥ ४ ॥

विकट कोटि सकट कट जावे, शिव सपति घर आवे रे।
सिद्धाचल नामादिक महिमा-श्रावण सुपुण्य प्रभावे रे।
सिद्धा० ॥ ५ ॥

दश दृष्टाते दुर्लभ नरभव-साधन गुण सयोगे।

मिद्धाचल को जो नहीं भेटे-गर्भवास दुःख भोगे रे।
सिद्धा० ॥ ६ ॥
सिद्धाचल पे साधु अनन्ते-सिद्ध परम गति पावे।
तीर्थंकर तीर्थों का राजा-सिद्धाचल को गावे रे।
सिद्धा० ॥ ७ ॥
निज पद पावन करे प्रथमाजिन-पूर्व नवाणुं वारा।
त्रिभुवन मे उत्तम ए तीरथ-सिद्धाचल जयकारा रे।
सिद्धा० ॥ ८ ॥
आदीश्वर के आदिम गणधर-पुण्डरीक गुणधामा।
चैत्री पूनम पच कोटि मुनि-सग वरें शिवरामा रे।
सिद्धा० ॥ ९ ॥
सुखसागर भगवान महोदय, श्रीहरि पूज्य पुनीता।
सविनय दिव्य कवीन्द्र सुगावे, सिद्धाचल गुण गीतारे।
सिद्धा० ॥ १० ॥



स्तवन पढ़ लेने के बाद दोनों हाथ जोड कर मस्तक मे लगा कर "जय वियराय०" कहे खडे हो "अरिहत चेइयाण०" कहे "अन्नत्थ उससिएणं" को पढे बाद मे १० लोगस्सका काउसग्ग करे समय के अभावमे १ लोगस्स का काउसग्ग करे पार कर "नमो अरिहंताणं" कह कर श्री तीर्थाधिराज गुणगर्भित स्तुति कहे।

# श्री सिद्धाचल तीर्थाधिराज स्तुति

श्रीसिद्धाचल चैत्री पूनम पुण्डरीक गणधारा जी।
पांच कोटि मुनि संग अचलगति पाए परम उदाराजी॥
स्पर्शन वन्दन कीर्तन भावे जो भविजन कर पावेजी।
हरि कवीन्द्र सुकीरति उनकी पावन प्रति दिन गावेजी॥१॥

इसके बाद १० खमासमण देते हुए—

श्रीसिद्धाचल सिद्धक्षेत्र अष्टापद आदीश्वर
श्रीपुण्डरीक गणधराय नमः॥

इस प्रकार बोलते हुए १० नमस्कार करे, पांचों स्थानों में यदि अलग २ ध्वजा चढ़ानी हो तो इस पहले १० की पूजा के स्थान में एक ध्वजा चढ़ावे अन्यथा अन्तमें (पांचों पूजा होने के बाद) एक ध्वजा चढ़ावे।

इति प्रथम दशक पूजा-देववन्दन समाप्त



# विंशति पूजा विधि

पूर्व लिखित रीति से स्थापित श्री सिद्धाचल तीर्थराज की स्थापना पे प्रतिष्ठित प्रभु प्रतिमा को पचामृत से प्रक्षाल करावे। चरणकमलों में २० तिलक करे। २० नवकार गिने। २० फूल या फूल की मालाएँ प्रभुको चढावे। २० फल सामने रखे हुए पट्ट पर चढावे। २० साथिये करे। २० दीपक प्रकटावे। २० सख्या मे नैवेद्य चढावे। इस प्रकार द्रव्य पूजा के बाद भाव पूजा करने को श्री सिद्धाचल गुणगर्भित २० गाथा का चैत्यवन्दन बायाँ घुटना खडा कर के हाथ जोडकर बोले।



# श्रीसिद्धाचल तीर्थराज चैत्यवन्दन

(द्रुत विलम्बित छन्द)

जय अनन्त–गुणाकर, शङ्कर !
जय महोदय–हेतु निरन्तर ।।
जय भयङ्कर दुःख निघर्षण !
जय गिरीश्वर पावन–दर्शन ! ॥ १ ॥

जय सुदुर्गति-पाप-निवारण !
जय महा भव-सागर-तारण ! ।
जय यशोधर मोह तमोहर !
जय महालय भूत-महेश्वर ! ॥ २ ॥
जय महा द्युति तेज-विराजित !
जय भवोदय दुर्गुण वर्जित ! ।
जय विशाल-विभुत्व-समाश्रित !
जय गिरीश्वर योगि सुसेवित ! ॥ ३ ॥
जय निरंजन पुण्य पदाश्रय !
जय सुन्दुजुल सिद्धि-रमालय ! ।
जय निरामय निर्भय निर्मल !
जय गिरीश्वर सिद्ध महाचल ! ॥ ४ ॥
जय शमोत्तम भूमि विशेषित !
जय वरिष्ठ विशिष्ठतया स्थित ! ।
जय महा प्रभ-तीर्थ अनुत्तर !
जय गिरीश्वर शुद्धि-महत्तर ! ॥ ५ ॥
शिवरमा मुख दर्शन के लिए,
अचलता-गुण शिक्षण के लिए ।
सशिव-निश्चल सिद्धगिरीश्वर-
शरण हू मरणादि अगोचर ॥ ६ ॥
अमर के घर की नित नौकरी,

सुरलता सुरधेनु करे खरी ।
अमर सेव्य गिरीश्वर तें कहो–
कित रहे समता उनते अहो ॥ ७ ॥
विकट मोहमहा भट को हरा,
कर निज प्रभुता गुणसे भरा ।
मनु जयध्वज मूर्त किया खड़ा,
गुणी गणेन गिरीश्वर को बड़ा ॥ ८ ॥
न जिसके बहिरात्म अभव्य भी,
पुनित दर्शन पा सकने कभी ।
नयन दर्शन दर्शन ही नहीं,
हृदय दर्शन दर्शन है सही ॥ ९ ॥
सुख-सुदुःख समुत्थित भोग मे,
भवन या वन योग वियोग मे ।
अमम हो विमलाचल जो रहे
सहज वे विमलाचल हो रहे ॥ १० ॥
सुतर हो भव सागर सर्वथा,
विलय-जन्म-जरा मरण व्यथा ।
बल विकाश अनन्त अनन्त हो,
स्मरण मे यदि तीर्थ जयत हो ॥ ११ ॥
सुजन जो विमलाचल में चलें,
विषय चौर नहीं उनको छले ।

कुपथ मे खल के वल होत हैं।
सुपथमें खल निर्बल होत हैं॥ १२॥
गिरि अनेक यहां पर हैं खड़े,
गगन में अति उन्नत हो अड़े।
मिल रही उनमें कुछ भी भला,
पर कहो विमलाचल की कला॥ १३॥
अविरलोन्नत पुण्य प्रकाशके,
सुरित कारक सिद्ध गिरीशके।
निकट मे यदि दोष न नाश हो,
रवि व घूक निदर्शन खास हो॥ १४॥
कुमति जो विमलाचल को तजे,
स्वहित अन्य तथैवच जो भजे।
सुरमणी तज पत्थर वे गहे,
प्रथम के गुण थानक मे रहे॥ १५॥
सुविमलाचल दर्शन ते सही,
कुटिल कर्म कभी रहते नहीं।
किमु मदोद्धत हस्ति समूह भी,
न मृग नाथ विलोक भगे कभी?॥ १६
सफल जन्म घडी दिन है वही,
अतुल भक्ति नदी जिसमें वही।
न वह जन्म घडी दिन भी नहीं,

सु विमलाचल भक्ति जहाँ नहीं ॥ १७ ॥
जय सदागम सिद्ध पढोदय !
जय सुसेवक जन्तु कृताभय !
जय कषाय वनान्तक पावक !
जय कलक निवारक पावक ! ॥ १८ ॥
जय सुखोदधि वर्द्धक चन्द्रमा !
जय जनाम्बुज बोधन अर्यमा !
जय विभो भगवत्व गुणाधिक !
जय भवाम्बुधि तारक नाविक ! ॥ १९ ॥
जय सदा हरि-पूज्य गिरीश्वर !
जय महा महिमा अजरामर !
जय कवीन्द्र सुगीत यशोनिधे !
जय महाजय पुण्य पयोनिधे ! ॥ २० ॥



इस प्रकार चैत्य वन्दन कह कर "जंकिंचि" कहे बाद "नमोत्थुणं" कहे जावतिचेइयाइ "जावत केवि साहू" "नमोऽर्हत्" कह कर बीस गाथा का श्री सिद्धाचल तीर्थराज का स्तवन पढे ।

# श्री सिद्ध गिरीश्वर स्तवन

( राग आशावरी तर्ज-भविया श्री जिनबिंब जुहारो )

सिद्धाचल सुखकारी रे सेवो, सिद्धाचल सुखकारी
तीन भुवन जयकारी रे सेवो, सिद्ध-अचल-पद कारी ॥टेर॥
वीर जिनेश्वर शासन नायक, ज्ञायक ज्ञाता दाता।
सिद्धाचल पर समवसरे प्रभु, प्रकटावे सुखसाता रे
सेवो० ॥ १ ॥

प्रभु वन्दन को चौसठ सुरपति, निज निज भक्ते आवे
सिद्धाचल की सुन्दरता लख, दिलमें अति हरखावे
सेवो० ॥ २ ॥

देव देवी सब बातें करते, आपसमें अधिकारी
देखो यह सिद्धाचल मञ्जुल, मोहन महिमा धारी रे
सेवो० ॥ ३ ॥

रंग विरंगी शिखर विराजित, उन्नत गगनाधारी।
सिद्धाचल यह नयन मनोहर, इन्द्र धनुष भ्रमकारी रे
सेवो० ॥ ४ ॥

स्वर्ण उदय अर्बुद गिरि आदिक, अष्टोत्तर शत भारी।
शिखर सुशोभित पावन यह गिरि, नितजावे बलिहारी रे
सेवो० ॥ ५ ॥

सिद्धायतन जिनेश्वर मन्दिर, मूर्त शान्त रसराजे।
तेजो मय जिन मुद्रा लखते, सब दरिद्रता भाजे रे
सेवो० ॥६॥

निज अनन्त उन्नति अभिलाषी, उन्नत गिरि कन्दर मे।
महा महर्षि ध्यान करें नित, परमातम मन्दिर मे रे
सेवो० ॥ ७ ॥

रस कूपी वर रत्न खाण अरु, दिव्यौषध विस्तारा।
दुर्लभ वस्तु पुण्यवान यहां, पावें गुण अनुसारा रे
सेवो० ॥ ८॥

तीरथ भूमि पुण्यप्रभावे, सर्प-मयूर आदिक भी।
जन्म वैर तज मित्र बने यहां, खेले खूब सभी रे
सेवो० ॥ ९॥

शत्रुजयी नागेन्द्री कपिला, यमलादिक सरिताएँ।
चौदह चौदह राज विजय की, विजय पताकाएँ रे
सेवो० ॥ १० ॥

चिहुं दिशि सरस सुकुसुम फलावली, सुन्दरवर वनराजी।
भूख प्यास को दूर करे अरु, नयन ज्योति करे ताजी रे
सेवो० ॥ ११ ॥

अतिशय अनुपम सूर्यादिक यहां, कुण्ड सरोवर सोहे।
रोग शोक सन्ताप हरे सब, दर्शन तें मन मोहे रे
सेवो० ॥ १२ ॥

पापी यम सम अति ही प्रचण्डा, कण्डू नृप गिरी योगे।
पूज्य महर्षि ध्यानी हो ये, अन्तरग सुख भोगे रे
सेवो० ॥ १३॥

इत्यादिक गुण कीर्तन करते, वीर प्रभु पद वन्दे।
समवसरणकी रचना लखने, निज आतम अभिनन्दे रे
सेवो० ॥ १४॥

वीतराग प्रभु वीरजिनेश्वर, बारह परिषद् आगे।
उपदेशे सिद्धाचल महिमा, सुनत भविक अनुरागे रे
सेवो० ॥ १५ ॥

सब तीर्थों का राजा यह गिरी, ऐसा और न कोई।
अन्य तीर्थ दर्शन फल सेती, इह अनन्त फल होई रे
सेवो० ॥ १६ ॥

अस्सी सीत्तर साठ पचासा, बारह योजन माने।
सात हाथ यों छह आरो मे, विस्तारे मम ठाने रे
सेवो० ॥ १७ ॥

साधक सिद्ध अनन्त हुए यहां, क्षेत्रादिक पद भावे
सिद्धाचल यह नाम यथारथ, सिद्ध अचल गुण दावे रे
सेवो० ॥ १८ ॥

सुख सागर भगवान महोदय, वीर प्रभु सुख वाणी।
अमृत सम अनुभवी आराधक, परणे शिव पटराणी रे
सेवो० ॥ १९

श्रीहरिपूज्य सुतीरथराजा सिद्धाचल अभिरामा।
सविनय दिव्य कवीन्द्र सुवन्दित, वन्दूं पूर्ण विरामा रे।
सेवो० ॥ २० ॥

स्तवन पढने के बाद दोनों हाथ जोड कर मस्तक मे लगावें "जय वीयराय" कहे फिर खड़ हो अरिहत चेइयाणं कहे, अन्नत्थ० कह कर काउसग्ग मुद्रा में वीस लोगस्स का काउसग्ग करे। समयाभाव में एक लोगस्स का काउसग्ग करे। पार कर नमोऽर्हत् कह श्रीसिद्धाचलजी की स्तुति कहे।

## ॥ श्रीसिद्धगिरीश स्तुति ॥

गुण गण ताजा तीरथ राजा साधक सिद्ध बनावेजी।
मजुल महिमा पावन गरिमा मुख से नहीं कही जावे जी ॥
पुण्डरीक पर पुण्डरीक वर सहज समाधि सुभावे जी।
हरिकवीन्द्र सु भोगी योगीन्द्रजु सेवत शिव सुख पावेजी.

बाद मे इच्छामि खमासमणो करते हुए :—

श्रीसिद्धाचल सिद्धक्षेत्र अष्टापद आदीश्वर
पुण्डरीक गणधराय नमः।

इस पदके उचारण पूर्वक वीस नमस्कार करे। यदि पांचो पूजाओ मे अलग २ ध्वजा चढानी हो तो यहां दूसरी ध्वजा चढावे नहीं तो अन्त मे चढावे।

॥ इति द्वितीया सिद्धगिरि पूजा विधिः पूर्ण ॥

# ॐ श्रीत्रिंशत्पूजा विधि ॐ

पूर्व लिखी विधि से स्थापित श्री सिद्धाचल तीर्थाधिराज की स्थापना के ऊपर प्रतिष्ठित प्रभु प्रतिमा को पंचामृत से स्नान कराकर तीस तिलक करे। तीस नवकार गिने। तीस प्रकार के या तीस फल चढ़ावे। तीस साथिये करें। तीस दीपक करे। तीस सख्या में नैवेद्य चढ़ावे। इस प्रकार द्रव्य पूजा करने के बाद भाव पूजा करे। श्री सिद्धाचल तीर्थराज गुण गर्भित तीस गाथा का चैत्य वदन करे।

## ॥ श्री सिद्ध गिरीन्द्र चैत्यवन्दन ॥

ॐ दोहा ॐ

श्री सिद्धाचल सकल सुख-सागर सिद्धि निधान।
दु:ख निवारण सिद्धि हित, वन्दू धर बहुमान ॥ १ ॥
श्री सिद्धाचल पर सुजन, जो सीधा चल जाय।
भव वन मे भूले न वह, अजरामर पद पाय ॥ २ ॥
श्री सिद्धाचल शिखर पर, शिवरमणी अधिवास।
गुण थानक पर जो चढ़े, पावे सौख्य विलास ॥ ३ ॥
श्री सिद्धाचल अचल पद, आश्रित जन आधार।
महारि नरेश का, जहा न दण्ड प्रचार ॥ ४ ॥

श्री सिद्धाचल उच्चता, करे नीचता नाश।
कर्म शिकारी का जहां, चले न कोई पाश ॥ ५ ॥
श्री सिद्धाचल जो लखे, आतम अन्तर रूप।
वे जन निर्धन भी यहां, होवे त्रिभुवन भूप ॥ ६ ॥
श्री सिद्धाचल निकट मे, प्रकट महोदय योग।
विकट तमोगुण को हरे, भरे अतट सुख भोग ॥७॥
श्री सिद्धाचल खेत की, महिमा अपरपार।
नित्य घनाधन कर्म विन, देता फल विस्तार ॥ ८ ॥
श्री सिद्धाचल सम यहां, है सिद्धाचल आप।
अनुपमेय उपमा रहित, गुण हैं भरे अमाप ॥ ९ ॥
भीम भवोदधि डूबते-जीवों का आधार।
द्वीप अनुत्तर सुखद यह, सिद्धाचल जयकार ॥१०॥
शान्त अपूर्व गिरीश यह, शत्रुंजय सुविशेष।
भूमि-भोग-नृप वर शिवा-लम्बन रुज न लेश ॥११॥
पुरुषोत्तम श्रीपद नरक-नाशक अभिनव भाव।
पर वृष भेदी है न यह, गिरिवर पुनित प्रभाव ॥१२॥
ब्रह्म-सनातन वरविधि-पावन परम पुराण।
है सिद्धाचल किन्तु भव-लय कारण परमाण ॥१३॥
तिमिर हारि खरकर सुभग, मित्र अनन्त प्रकाश।
यह सिद्धाचल है अहो!, अस्त रहित अवकाश ॥१४॥
राज राज अमृत निधि, सोम कला गुण धाम

औषधीश है सिद्धगिरि, निर्लाञ्छन उद्दाम ॥१८॥
घन आश्रय सुरपथ परम, विशद विष्णुपद खास।
है अनन्त यह तीर्थपति, पर नहीं शुन्याकाश॥१६॥
रसमय जीवन घर महा, मोद हेतु घनरूप।
धूम योनि पर है न यह, सिद्ध गिरीश अनूप॥१७॥
धर्मराज समवर्ति-गुण, महासत्य यमराज।
है सिद्धाचल किन्तु यह, मृत्यु विनाशक साज॥१८॥
धर्मधातु श्रीघन सुगत, महा बोधि भगवान।
है सिद्धाचल पर न है, क्षणिक वाद परधान॥१९॥
श्रीनन्दन प्रद्युम्न पद, कला केलि अभिराम।
है सिद्धाचल विश्व में, पर नहीं मन्मथ काम॥२०॥
क्षमा मूर्ति अचलाकृति, सर्वसहा-समान।
श्री सिद्धाचल है सदा, पर नहीं कुपद विधान॥२१॥
मधर जीवन सर्वतो-मुख घन रस परिणाम।
है सिद्धाचल सर्वगा, पर नहीं जड़ता धाम॥२२॥
रत्नाकर पावन निधि, दिव्य महाशय नव्य।
पर सागर जल निधि नहीं, यह सिद्धाचल भव्य॥२३॥
पावक तमनाशक शुचि, मल-जड़ता-क्षय हेतु।
है न हुताशन सिद्धगिरि, शिव मंदिर वर केतु॥२४॥
जगत्प्राण शीतल महा-बल पवमान अमान।
नूतन सिद्धाचल अहो, अप्रकम्प गुणगान॥२५॥

जय जय सिद्धाचल विमल-गुण जय जय गिरिराज ।।
जय जय अनुपम सिद्धपद-जय त्रिभुवन सिरताज ॥२६॥
जय जय गुण सागर विभो ! जय जय जगदाधार ।।
जय तीर्थेश्वर जय अभय-दाता जय जयकार ! ॥२७॥
जय भगवन् भवहर मदा, जय शत्रुञ्जय-नाथ ।।
जय साधक सिद्धिप्रिय ! जय सुमन विधि दाता ! ॥२८॥
जय सुरगण-नायक-हरि-पूज्य दयामय देव ।।
जय जय मोह महोदधि-शोषक पद्म स्वयमेव ॥२९॥
जय मयिनय सुकवीन्द्र गण-कीर्तित गुणमणिमाल ।
जय सुविजय सिद्धगिरि, शरणागत प्रतिपाल ॥३०॥

चैत्य वन्दन के बाद " जंकिंचि-नमोत्थुण-जावंति चेयाइं-जावंत केवि साहू-नमोऽर्हत् " कहकर श्रीसिद्धाचलजी का तीस गाथा का स्तवन पढ़े।

# ॥ श्री सिद्धगिरि स्तवन ॥

( राग कव्वाली मर्ज-बोल वन्दे मातरम् )

सिद्धगिरि पर सिद्धि हित, नित ध्यान करना चाहिये ।
आत्मगुण रोधी पुद्गलों-को मिटाना चाहिये ॥ टेर ॥
रूप रस अरु गन्ध आदिक-से रहित है आतमा ।
है अगोचर है अरूपी ज्ञान होना चाहिये ॥

रूप रस अरु गन्ध आदिक, आधिभौतिक भाव मे ।
फंस रही है आतमा, उसको हटानी चाहिये ॥ सिद्ध० २॥
रूप रस अरु गन्ध आदिक, मे हुई है सर्वथा ।
आतमा बहिरातमा, होने न देनी चाहिये ॥ सिद्ध० ३॥
रूप रस अरु गन्ध आदिक, पुद्गलो के भाव है ।
आतमा से भिन्न द्रव्या, को समझना चाहिये ॥ सिद्ध० ४॥
जीव जड के भेद को, जाने बिना मिथ्यात्व है ।
जीव जडको जान उसका, नाश करना चाहिये ॥ सिद्ध०५॥
जीव मे मिथ्यात्व अव्रत, और योग कषाय ही ।
कर्म बन्धन मूल कारण, दूर करने चाहिये ॥ सिद्ध० ६॥
कर्म भी है आठ जो, गुण आठ को है रोकते ।
ज्ञानावरणादि उन्हीं को, रोक देने चाहिये ॥ सिद्ध ०७॥
कर्म के समुदाय थिति रस, आदि चउ विध बन्ध को ।
आतम बलके योग से, होने न देना चाहिये ॥ सिद्ध० ८॥
है अनादि आतमा, से कर्म का सम्बन्ध भी ।
हेम मल वत छूट सकता, है छुडाना चाहिये ॥ सिद्ध० ९॥
कर्म कर्त्ता कर्म फल भोक्ता, स्वय है आतमा ।
मुक्त होती है वही बस, मुक्त करनी चाहिये ॥ सिद्ध १०॥
कर्म फल दाता नहीं है, और कोई दूसरा ।
दूसरे के फेर मे, हर्गिज न पडना चाहिये ॥ सिद्ध० ११॥
कर्म से ससार है, है चार गति के दु:ख भी ।

इसलिये ज्यों हो अकलंक, त्यों वरतना चाहिये ॥सिद्ध०१२॥
आतमा ने ही बनाया, आत्म के संसार को ।
आतमा ही है मिटा सकता, मिटाना चाहिये ॥ सिद्ध०१३॥
ऊँच नीच अनेक भेदों, की यहाँ भरमार है ।
कर्म के सब खेल हैं ये, स्वप्न करने चाहिये ॥सिद्ध०१४॥
जीव-ईश्वर में विषमता, है रही बस कर्म से ।
कर्म का कर नाश समता, प्राप्त करनी चाहिये ॥ सिद्ध०१५॥
सर्वथा संसार भर, रहती विषमता है सदा ।
सत्य समता मुक्ति में है, मुक्ति पानी चाहिये ॥ सिद्ध०१६॥
आतमा ही नित्य और, अनित्य है निज रूप से ।
द्रव्य से पर्याय से, पहचान लेना चाहिये ॥ सिद्ध० १७॥
द्रव्य गुण पर्याय ही हैं, कार्य कारण कल्पना ।
कार्य कारण की समस्या, ध्यान रखनी चाहिये ॥सिद्ध०१८॥
चेतनेतर द्रव्य हैं, धर्मास्तिकायादिक सभी ।
लोक में ममता कभी उनमें, न धरनी चाहिये ॥ सिद्ध०१९॥
आतमा स्वाधीन सुख-भोगी बने ज्यों शीघ्र ही ।
स्वावलम्बन शक्तियाँ, अपनी बढ़ानी चाहिये ॥सिद्ध०२०॥
दूसरों के भूषणों से, जो क्षणिक रुचि है किसी ।
नाश होगी दुःख होगा, त्यागने ये चाहिये ॥सिद्ध० २१॥
आत्म भूषण में प्रभाव, अनुपम विराट रुचि है भरी ।
नाश ना होगी न [illegible] इसकी चाहिये ॥सिद्ध

आत्म गुण साधक विबाधक, साधनों को जानकर ।
आत्म साधन में अपूरव, यत्न करना चाहिये ॥ सिद्ध० २३ ॥
सिद्ध गिरिका शुद्ध पावन, वायु मण्डल दिव्य है ।
आतमाकी स्वस्थता हित, सेवना नित चाहिये ॥सिद्ध२४॥
आत्म हितकारी सदा, चारी सदुपकारी गुरु ।
सेव सविनय भाव सम्यग् बोध पाना चाहिये ॥ सिद्ध०२५॥
धीर हो गम्भीर हो, उर वीतरागी वीर हो ।
ब्रह्मचारी हो सरल हो, शुद्ध रहना चाहिये ॥ सिद्ध० २६ ॥
निर्भय जितेन्द्रिय सुव्रती, एकात्म हो एकान्त में ।
ध्यान के अभ्यास में, आरूढ होना चाहिये ॥ सिद्ध० २७ ॥
आत्म गुण निश्रेणिपे, क्रमसे निजातम को चढ़ा ।
ध्यान शैलेशी करण, प्रत्यक्ष करना चाहिये ॥ सिद्ध० २८ ॥
आत्म गुण घाती-अघाती, कर्म आठों को जला ।
आतमा उज्वल बना कृत-कृत्य होना चाहिये ॥ सिद्ध० २९ ॥
सुख सिन्धु विभु भगवान सुरगण, नाथ हरिसे पूज्य हो ।
सविनय कवीन्द्रों से, सुकीर्तित सिद्धहोना चाहिये
॥ सिद्ध० ३० ॥

स्तवन पढने के बाद दोनों हाथ जोडकर मस्तक में लगा कर "जय वीयराय पढे। खड़े हो "अरिहत चेइयाण" "अन्नत्थ" कहकर काउसग्ग मुद्रामें तीस (समयाभावमें एक) लोगस्सका काउसग्ग करे। पार

कर “नमो अरिहंताणं” कहे फिर नमोऽर्हत् कह कर श्रीसिद्धाचलतीर्थराजकी स्तुति कहे।

## ॥ श्री सिद्धाचल तीर्थराज स्तुति ॥

सिद्धाचल पे सिद्धातम हो सिद्धपरम गति पावेजी।
सादि अनन्ते भगे आतम सिद्ध शिला पर ठावेजी॥
यातें अद्भुत अनुपम महिमा सिद्धाचल की सेवाजी।
करते पावो दिव्य कवीन्द्रों से कीर्तित सुख मेवाजी॥१॥

बादमें इच्छामि खमासमणो कहते हुए:-

श्रीसिद्धाचल सिद्धक्षेत्र अष्टापद आदीश्वर
पुण्डरीक गणधराय नमः।

इस पद के उच्चारण पूर्वक तीन नमस्कार करें। यदि पांचो पूजामें अलग २ ध्वजा चढानी हो तो तीसरी ध्वजा चढाये नहीं तो अन्तमें चढावे।



# ॥ चत्वारिंशत्पूजाविधि ॥

पूर्व स्थापित श्री सिद्धाचलजी की स्थापना पे प्रतिष्ठित प्रभु प्रतिमा को पचामृत से स्नान करावे। चालीस तिलक करे। चालीस नवकार गिनें। चालीस फल चढ़ावे। चालीस साथिये करे। चालीस दीपक करे। चालीस संख्या मे नैवेद्य चढ़ावे। इस प्रकार द्रव्य पूजा करने के पश्चात भावपूजा करे। श्री सिद्धाचल गुणगर्भित चैत्यवन्दन चालीस गाथा का पढ़े।

## श्रीसिद्धाचल तीर्थराज चैत्यवन्दन

॥ दोहा ॥

परमातम-पदवी लहे, पुण्डरीक गणनाथ।
चैत्री पूनम पर्वमे, पचकोटि मुनिसाथ ॥ १ ॥
पुण्डरीक गुणधाम यह, पुण्डरीक गिरिराज।
यातें पावन तीर्थ जय, पुण्डरीक सिरताज ॥ २ ॥
मजुल मन मोहन जहा, पसरे परम सुवास।
पुण्डरीक गिरिराज यह, पुण्डरीक पद खास ॥ ३ ॥
कर्म विकट शठ गजघटा, नाशे अपने आप।
पुण्डरीक गिरिराज है, पुण्डरीक परताप ॥ ४ ॥

मोह महा घनतिमिर भर, झटपट होवे दूर।
पुण्डरीक गिरिराज पर, पुण्डरीक गुण नूर ॥ ५ ॥
नमि-विनमी विद्याधरा, दो कोटी मुनि सग।
शत्रुञ्जय गिरिराज पर, कर कर्मों से जग ॥ ६ ॥
शत्रुञ्जय कर आतमा, वर्ण गन्ध रस हीन।
रूप अरूपी होगए, निजगुण सुख लयलीन ॥ ७ ॥
दश कोटी मुनि सगमें, द्राविड वारिखिल्ल।
गए सिद्धगति सिद्धगिरि, नाश किया भव सल्ल ॥८॥
वैभाविक पर्याय से, विरक्ति हो कर जीव।
स्वाभाविक पर्याय पा, हुए सिद्धगिरि शिव ॥ ९ ॥
साढे आठ कोटि यहा, यदुपति कृष्ण कुमार।
प्रद्युम्नादिक शिव गए, कर भव सागर पार ॥१०॥
पाडव पाच महाबली, विजयी हो ससार।
सिद्धि वधू स्वामी हुए, अजरामर अवतार ॥ ११ ॥
परम जैन धर्मी पर, अन्य लिंग पद धार।
नव नारद पाए यहा, शिव सुख अपरपार ॥ १२ ॥
द्रव्य समर्थक भावका, अन्तर उन्नत भाव।
भावे भव भय नाश हो, यहा यही गुण दाव ॥१३॥
सब उन्माद व रोग के, हेतु धातुका शोष।
करे द्रव्य सलेखना, यहां सदा सुख पोष ॥१

निज गुण रोधक कर्म सह, राग द्वेषका रोध।
यहा भाव सलेखना, करे स्वगुण प्रतिशोध ॥१५॥
भविजन होते हैं यहा, शान्त कान्त शुचि अग।
पुण्यामृत कल्लोलमें, करके स्नान सुरग ॥ १६ ॥
ज्ञानावरण वियोगते, लोकालोक अशेष।
जाने केवल ज्ञान पा, यहा अनन्त विशेष ॥१७॥
यहा दर्शनावरणका, होते नाश अनन्त।
वस्तुगत सामान्यता, दर्शन होत अनन्त ॥१८॥
पुद्गल सगत वेदनी, कुटिल कर्म हो नाश।
अव्याबाध अनन्त सुख, होत यहा सुप्रकाश ॥१९॥
यहा मोहके नाश तें, हो मिथ्यात्व अभाव।
गुण अनन्त सम्यक्त्व मे, प्रकटे रमण सुभाव ॥२०॥
चचल नयन निमेष सम, आयुषका कर अन्त।
पावे थिति भविजन यहा, अक्षय सादि अनन्त ॥२१॥
नाम कर्म इन्द्रिय विषय, रहे नहीं लव लेश।
यहा निरजन सिद्धता, अनुभव होत विशेष ॥२२॥
गौत्र कर्म नाशे यहा, प्रकटे समता रूप।
और अगुरु लघु योगते, सुखमय रूप अनूप ॥२३॥
अन्तराय के अन्तसे, पसरे वीर्य अनन्त।
दानादिक शुभ लब्धियाँ, निज सत्ता विलसत ॥२४॥
निजगुण ठाठ मिटा रहे-आठ कर्म संयोग।

